चौखम्बा-संस्कृत-ग्रन्थमाला
( ग्रन्थ-संख्या २७ )
९५

॥ श्रीः ॥

# षड्दर्शनसमुच्चयः

परमार्हत-श्रीमणिभद्रकृत'लघुवृत्ति'सहितः
सानुवाद-विविधपरिशिष्टाद्यलङ्कृतश्च

सम्पादकः

डॉ० कामेश्वरनाथ मिश्रः



चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस .वाराणसी

॥ श्रीः ॥

चौखम्बा-संस्कृत-ग्रन्थमाला

( ग्रन्थ-संख्या २७ )

९५

आर्हतप्रवर-श्रीहरिभद्रसूरिविरचितः

# षड्दर्शनसमुच्चयः

परमार्हत-श्रीमणिभद्रकृत'लघुवृत्ति'सहित—

सटिप्पण 'दर्शनकौमुदी' हिन्दीभाषानुवादविभूषितः

मलधारि-श्रीराजशेखरसूरिविरचित'षड्दर्शनसमुच्चया'लङ्कृतश्च

सम्पादकः

डॉ० काशेश्वरनाथ मिश्रः

एम. ए., पी-एच. डी., साहित्याचार्यः

( प्राध्यापक : संस्कृतविभाग, काशी विद्यापीठ, वाराणसी )

प्राक्सम्पादकः—

गोस्वामिश्रीदामोदरलालशास्त्री

श्रीमध्वसम्प्रदायाचार्यदार्शनिकसार्वभौमसाहित्यदर्शनाद्याचार्यः



चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी

१९७९

CHOWKHAMBA SANSKRIT SERIES

A

Collection of Rare & Extraordinary Sanskrit Works.

NO. 95

# ṢAḌDARŚANASAMUCHCHAYA

OF

SRI HARIBHADRA SURI

*With the Laghuvritti Commentary by Manibhadra Suri*

Critically Edited & Annotated with Hindi Translation

By

Dr. KAMESHWAR NATH MISHRA

*M. A., Ph-D., Sahityacharya*

Lecturer, Sanskrit Department, Kashi Vidyapith, Varanasi

Previously Edited by

GOSWAMI DAMODARA LALA SHASTRI



CHOWKHAMBA SANSKRIT SERIES OFFICE, VARANASI.

1979



उत्तराम्नाय-बदरिकाश्रमस्थ ज्योतिष्पीठाधीश्वर जगद्गुरुशङ्कराचार्य

**अनन्तश्रीविभूषित स्वामी स्वरूपानन्द सरस्वती महाराज**

के चरणकमलों में साञ्जलि समर्पित

## प्राक्कथन

इस प्रकरण-ग्रन्थ पर लेखनी उठाने का कोई विचार नहीं था, संयोग ही है कि कुछ हो गया। वस्तुतः मैं राजशेखरकृत 'षड्दर्शनसमुच्चय' की खोज में एक दिन चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस पहुँचा, वहीं इस ग्रन्थ की चर्चा चल पड़ी जिसका नवीन संस्करण निकालने का उपक्रम हो रहा था। स्व० 'आचार्य श्रीदामोदर लाल गोस्वामी ने इसका मूल-सम्पादन किया था। इसके तीन-तीन संस्करण निकल चुके थे, किन्तु किसी कारण उसमें कई दोष ज्यों के त्यों रह गये थे। टीका सहित ३३ वीं से ३६ वीं कारिका तक क्रम का भङ्ग था। उनके संस्करण में ३३ वीं कारिका के बाद ३६ वीं कारिका छपी थी, ३४ वीं ३५ वीं के रूप में थी और ३६ वीं ३५ वीं के रूप में। उस रूप में पढ़ने पर कारिकाओं का अर्थ असंगत लगता था। उसे यहां शुद्ध कर दिया गया है। यद्यपि आदरणीय गोस्वामी जी ने कई पादटिप्पणियां दी थीं, किन्तु आधुनिक दृष्टि से सामान्य एवं विशिष्ट उभयविध जिज्ञासुओं के लिये नयी टिप्पणियों का भी समावेश कर दिया गया है। आ० गोस्वामी जी की टिप्पणियों को भी यथावत् रहने दिया गया है और उनके समक्ष (गो०) अङ्कित कर दिया गया है। यथासम्भव उद्धरणों का आकरनिर्देश और समत्वप्रदर्शन भी किया गया है। पाठान्तर भी दिये गये हैं। मूल की अपेक्षा टिप्पणी में दिये गये पाठान्तर अनेक स्थानों पर अधिक समीचीन हैं, किन्तु मणिभद्र की 'लघुवृत्ति' में स्वीकृत पाठ ही कारिका में संगति की दृष्टि से निहित हैं। अनेक स्थानों पर मणिभद्र की टीका अधिक समुचित न लगी। वहां गुणरत्न आदि की व्याख्याओं का अंश मैंने टिप्पणी में दे दिया है। विश्वास है इससे हरिभद्रसूरि की भावनाओं की रक्षा होगी।

डा० सुरेन्द्रनाथदासगुप्त सदृश विद्वानों द्वारा बहुशः उल्लिखित होने से राजशेखरकृत 'षड्दर्शनसमुच्चय' भी परिशिष्ट में दे दिया गया है। इसकी एक प्रति श्रीबेचरदास की सम्पादित और दूसरी मोटे अक्षरों में छपी जीर्ण दशा में प्रकाशक से मिली थी। उनके अनुसार ही यहाँ पाठ दिया गया है।

इस ग्रन्थ के प्रकाशन के लिये चौखम्बा संस्कृत सीरीज के गुप्त-बन्धुओं का तथा अनुवाद और टिप्पणी को 'दर्शनकौमुदीव्याख्या' नाम देने और मुद्रण सम्बन्धी पर्यवेक्षण के लिये पं० श्रीरामचन्द्रझा का हृदय से आभारी हूँ।

विनयावनत—

**—कामेश्वरनाथ मिश्र**

मकरसंक्रान्ति
वि० सं० २०३५

# विषयानुक्रमणी

## प्रस्तावना



---

## मूलग्रन्थ

## परिशिष्ट १–५

# प्रस्तावना

भारत-भूमि विचार-भूमि रही है। यहाँ के प्रारम्भिक मानव ने भी अपनी दैनन्दिन आवश्यकताओं की पूर्ति-मात्र से सन्तुष्ट न रह कर इसके अतिरिक्त भी कुछ सोचने का प्रयास किया। इन चिन्तनों की कुछ उपलब्धियों का दर्शन विश्व की प्राचीनतम सांस्कृतिक निधि वैदिक-संहिताओं के 'नासदीयसूक्त' तथा संहिताओं के साक्षात् अंशभूत कुछ उपनिषदों में होता है। भारतीय मानव की आध्यात्मिक चिन्तनों की ओर विशेष उन्मुखता का कारण मैक्समूलर ने अपनी ललित और कवित्वपूर्ण भाषा में यहां की उर्वर भूमि से स्वल्पप्रयास से ही आवश्यकताओं की पूर्ति बतलाया है,[1] किन्तु प्रतीत यह होता है कि उसका मुख्य कारण यहाँ के मनुष्यों की सन्तोषी वृत्ति ही रही है जिसने कणाद-कपिल सदृश महात्माओं को स्वल्पतम शरीरधारक वस्तुओं पर जीवन-यापन कर अस्तित्व के रहस्यों के अन्वेषण-हेतु प्रेरित किया।

वैदिक तथा उत्तरवैदिक काल में 'मुण्डे मुण्डे मतिर्भिन्ना' का कारण चिन्तकों की आत्मप्रतिष्ठा की भावना न होकर जीवन एवं जगत् के रहस्यों को जानने की असीम उत्कण्ठा थी। प्रश्नोपनिषद् में सुकेशा आदि ऋषियों का समित्पाणि होकर ज्ञानी की खोज में निकलना, 'कठ' में नचिकेता का अध्यात्मविद्या के लिये सर्वस्व-त्याग कर देना, छान्दोग्य एवं बृहदारण्यक में किसी भी सामाजिक स्तर के ज्ञानी पुरुष के पास किसी भी जिज्ञासु का चला जाना आदि उक्त तथ्य का पोषक है। उपनिषत्काल में ही किसी समय लिखे गये ब्रह्मजाल-सुत्त में आत्मा, जगत् एवं शाश्वत-तत्त्वों से सम्बद्ध अनेक विचार निरूपित हैं। बहुसंख्यक जिज्ञासुओं के प्रयासों से भारत में अगणित चिन्तन-धारायें प्रवाहित हुयीं। जैनियों के 'अर्थसंग्रह' में भी तीन सौ तिरसठ विचारधारायें बतलायी गयी हैं।[२]

इस प्रकार ईसवीय सन् के पूर्व एक अद्भुत 'जिज्ञासाकाल' का दर्शन होता है, जब प्रत्येक मनुष्य जीवन का सत्य जानने के लिये विकल दृष्टिगोचर होता है। उसी समय परम्परा से चली आ रही श्रुतियों को लिपिबद्ध किया जाने लगा। बुद्ध के उपदेश को

---

1—The Six Systems of Indian Philosophy : Preface p. vii, Longmans, Green & Co. London 1903.

२—असियसयं किरियाणं अकिरियवाईण हुंति चुलसीई।
अन्नणियं सत्तट्ठी वेणइआणं च बत्तीसं॥
—द्रष्टव्य 'षड्दर्शनसमुच्चय' की दूसरी कारिका की 'वृत्ति' तथा गुणरत्न की टीका 'तर्करहस्यदीपिका' भी।

भी लिपिबद्ध करने के लिये 'समितियाँ' और 'संगीतियाँ' होने लगीं। कितनी ही विचार-धाराओं को सूत्रबद्ध किया गया, और कितनी परम्परा में चलती रहीं और बाद में लुप्त हो गयीं। लुप्त हो जाने पर भी उनके महत्त्वपूर्ण विचारों को सूत्रकारों ने मतान्तर के रूप में अपने-अपने ग्रन्थों में उल्लिखित किया है। कितने मतवादी परस्पर विचार-धाराओं में अधिक साम्य होने के कारण एक सम्प्रदाय में केन्द्रित होने लगे। उस समय के कुछ असाधारण प्रतिभाशाली चिन्तकों ने समन्वय का आह्वान भी किया और परम्परा के स्वल्प अन्तरों को छोड़कर एक साथ सामूहिक चिन्तन की ओर उन्मुख किया। ये धारायें अन्तर्भेदों के होने पर भी छह, नौ, बारह आदि दार्शनिक सम्प्रदायों के रूप में दृष्टिगोचर होती हैं।

**दार्शनिक सम्प्रदायों का ऐतिहासिक-क्रम—**

'आज यह कह पाना बहुत कठिन है कि कौन सा दर्शन पहले का है और कौन सा बाद का' प्रो० मैक्समूलर[1] के इस कथन में पर्याप्त सत्य है। दर्शनों के पौर्वापर्य निर्धारण में अनेक कठिनाइयाँ हैं। विभिन्न प्रकार के दार्शनिक चिन्तन एक साथ भी होते रहे हैं, अतः उनका वास्तविक प्रारम्भ उसी समय से मानना चाहिए, किन्तु आज तक उपलब्ध साहित्य से एक साथ जन्मी विचारधाराओं की गणना कर पाना ही असम्भव है। दर्शनों के सूत्रकार भी वस्तुतः सम्प्रदाय-विशेष के आविर्भावक न होकर उसके क्रमबद्ध एवं तर्कसंगत निरूपकमात्र हैं, अतः उनके ही समय को दर्शनों का प्रादुर्भावकाल नहीं कहा जा सकता। सांख्य–सदृश अत्यन्त प्राचीन दर्शनों के 'सूत्र' तो बहुत ही बाद के रचित प्रतीत होते हैं। दूसरी बात यह है कि प्रत्येक सम्प्रदाय अपने को प्राचीनतम ही सिद्ध करने पर आरूढ़ हो गया है और अपने को अधिष्ठाता देवता की भाँति ही अनादि घोषित कर रहा है। उपलब्ध इतिहास के आधार पर कुछ सम्प्रदायों के आदि-आचार्यों का समय निश्चित होने पर भी उनको और भी प्राचीन मानने का दुराग्रह बढ़ता ही जा रहा है। इतना निश्चित हो चुका है कि बौद्ध और जैन सदृश प्राचीन दर्शनों के समर्थ प्रतिष्ठापक गौतम तथा वर्धमान महावीर के जन्म के पूर्व ही कुछ उपनिषदों को विद्यमान रूप मिल चुका था, अतः ऐतिहासिक क्रम में औपनिषद दर्शन इनसे भी प्राचीन है, किन्तु उपनिषदों पर आश्रित ब्रह्मसूत्र और ब्रह्मसूत्रों पर भी आधारित अद्वैत, विशिष्टाद्वैत, आदि 'वाद' तो निःसन्देह बहुत बाद के हैं, जब इनके स्थापक आचार्य शंकर, रामानुज आदि उत्पन्न हुये। यज्ञेश्वर चिमणभट्ट ने कुछ दर्शनों का पौर्वापर्य इस प्रकार प्रदर्शित किया है—

> ''अत्र केचिदर्वाञ्चः शोधकास्त्वित्थं सम्प्रचक्षते–
> आदौ लोकायतमतप्रकाशनमहापटुः ।
> वेदबद्धं महामार्गं खण्डितुं यत्नमातनोत् ॥

---

1–The Six Systems of Indian Philosophy pp. 88–92.

ततो बौद्धा मुक्तकच्छास्ततो जैना दिगम्बराः ।
श्वेताम्बराश्च त इति नास्तिका बहुरूपिणः ।।
पुरा काले बुद्धनाम्ना पुरुषेण प्रकाशितम् ।
बौद्धं मतमथैनं हि द्विजाः पाखण्डिनं जगुः ।।
निर्वासयामासुरमुं वर्णाः सर्वे स्वदेशतः ।
ततः स सिंहलद्वीपं तिबेटं चीनभूमिकाम् ।।
ब्रह्मदेशं च गत्वाऽथ बौद्धधर्मं समातनोत् ।
ततः कालेनात्र खण्डे भारते विक्रमात् पुरा ।।
खमुन्यम्भोधिमिते वर्षे वीराह्वयो नरः ।
प्राचारयज्जैनधर्मं बौद्धधर्मसमप्रभम् ।।
एतस्मिन्नेव समये नाना पाखण्डरूपिणः ।
कापालिकाश्च नाथाश्च चार्वाकाद्याश्च जज्ञिरे ।।[1]

किन्तु चिम्मणभट्ट का यह मत पूर्णतः संगत नहीं लगता और न वैज्ञानिक ही । भारतीय-दर्शन के अर्वाचीन इतिहासकारों ने चार्वाक्, जैन, बौद्ध आदि कुछ दर्शनों का विवेचन पहले अवश्य प्रारम्भ किया है, किन्तु इनके पौर्वापर्य का आधार इनकी क्रमिक प्राचीनता ही नहीं है, वेदान्त के विभिन्न सम्प्रदायों के निरूपण का पौर्वापर्य अवश्य कुछ ग्रन्थों में कालक्रम के अनुसार है । संस्कृतभाषा में लिखित अनेक दर्शन-संग्रहों में भी सम्प्रदायों का उल्लेख ग्रन्थकारों ने यादृच्छिक ही किया है ।

**आस्तिक और नास्तिक दर्शन**—दर्शनों की आस्तिकता तथा नास्तिकता का भी विवाद बड़ा रोचक है । आश्चर्य है कि बहुत पहले से नास्तिक घोषित किये गये जैन दर्शन के आचार्य भी अपने को आस्तिक सिद्ध करने पर तुले हुये थे । फलस्वरूप आस्तिकता एवं नास्तिकता की परिभाषायें भी समय-समय पर बदलती रहीं । सामान्यतः ईश्वर तथा जगत् आदि को ईश्वरकृत न मानने वाले नास्तिक समझे जाते हैं, किन्तु विशेषरूप से वेदों का प्रामाण्य न स्वीकार करने वाले ही नास्तिक कहे गये।[2] इसी

---

१—आर्यविद्यासुधाकरः सम्पादक—एस० डी० कुडाल, पंजाब सं० बुक डिपो, लाहौर, १९२२ ई०

२—अत्रोच्यन्ते मतानीह दर्शनानां समासतः ।
नास्तिकास्तिकगीतत्वात् द्विधा तानि प्रचक्षते ।।
नास्ति वेदोदितो लोक इति येषां मतिः स्थिरा ।
नास्तिकास्ते तथाऽस्तीति मतिर्येषां त आस्तिकाः ।।
अवैदिकप्रमाणानां सिद्धान्तानां प्रदर्शकाः ।
चार्वाकाद्याः षड्विधास्ते ख्याता लोकेषु नास्तिकाः ।।
वेदप्रमाणकानीह प्रोचुर्ये दर्शनानि षट् ।
न्यायवैशेषिकादीनि स्मृतास्ते आस्तिकाभिधाः ।।

आर्यविद्यासुधाकर, लाहौर. १९२२ ई०

मान्यता के आधार पर चार्वाक, बौद्ध और जैन दर्शन नास्तिक कहे जाते रहे। राजशेखर सूरि ने बौद्ध, जैन, सांख्य, मीमांसा, न्याय ( योग ), वैशेषिक ( पाशुपत ), इन छह को आस्तिक-दर्शन कहा है और चार्वाकसदृश नास्तिकों को दर्शन ही नहीं माना है।[१] हरिभद्रकृत 'षड्दर्शनसमुच्चय' के दोनों प्रख्यात जैन टीकाकार मणिभद्र[२] तथा गुणरत्न[३] जीव, परलोक, पुण्य-पाप आदि को मानने वालों को आस्तिक स्वीकार करते हैं और इनको मानने के कारण ही बौद्ध, जैन, सांख्य आदि को आस्तिक तथा न मानने से चार्वाक को नास्तिक कहते हैं। हरिभद्र स्वयं ही कारिका ७७ एवं ७८ में जैन-बौद्ध सहित सांख्य आदि को आस्तिक दर्शन कहते हैं। यह राजशेखर सूरि की अपेक्षा उदार अधिक हैं, क्योंकि नैयायिक और वैशेषिक दोनो को एक मानने वालों के मत का समादर कर दर्शनों की छह संख्या पूरी करने के लिये चार्वाक को भी दर्शन स्वीकार करते हैं और उसका भी सिद्धान्त निरूपित करते हैं।

जैनो का स्वयं को आस्तिक सिद्ध करने का प्रयास कुछ उसी प्रकार का प्रतीत होता है जैसा आद्यशङ्कराचार्य के समय से बारहवीं शताब्दी के लगभग तक शैव, पाशुपत आदि दार्शनिकों का अपने को वैदिक सिद्ध करने का था। संभव है उस समय नास्तिकता समाज में अभीष्ट न रही हो और उसे स्वीकार करने को लोग उन्मुख न रहे हों, अतः अपने को ग्राह्य बनाने के लिये आचार्यों ने आस्तिकता की प्रच्छन्नता ओढ़ ली हो।

**षड्दर्शन कौन-कौन से हैं ?**—आस्तिकता तथा नास्तिकता की ही भांति यह भी विवाद कम रोचक नहीं रहा कि षड्दर्शनो में किन-किन की गणना हो ? समाज में समान्यतः वैशेषिक, न्याय, वेदान्त, सांख्य, योग और मीमांसा ये ही छह दर्शन षड्दर्शन के रूप में मान्य हैं। इनको ही आस्तिक दर्शन भी कहा जाता है।

कणादस्याक्षपादस्य व्यासस्य कपिलस्य च।
पतञ्जलेर्जैमिनेश्च दर्शनानि भवन्ति षट्॥

यह छहों दर्शन वेदों का स्पष्ट प्रामाण्य स्वीकार करने वालों के मत हैं। हरिभद्र सदृश ग्रन्थकार और मणिभद्र तथा गुणरत्नसदृश टीकाकार अन्य मत-मतान्तरों का

---

१—जैनं सांख्यं जैमिनीयं यौगं वैशेषिकं तथा।
सौगतं दर्शनान्येवं नास्तिकं तु न दर्शनम्॥ षड्दर्शनसमुच्चयः।४।

२—द्रष्टव्य-कारिका ७७-७८ की टीका।

३—एवमित्थमास्तिकवादानां जीवपरलोकपुण्यपापाद्यस्तित्ववादिनां बौद्धनैयायिक-सांख्यजैन-वैशेषिकजैमिनीयानां संक्षेपेण कीर्तनं कृतम्॥ कारिका ७७ पर गुणरत्न की टीका।

यथासम्भव अन्तर्भाव[1] करके बौद्ध, नैयायिक, सांख्य, जैन, वैशेषिक तथा जैमिनीय को ही षड्दर्शन मानते हैं। न्याय और वैशेषिक का ऐक्य मानकर षष्ठ संख्या की पूर्ति के लिये हरिभद्र चार्वाक को छठा दर्शन मान लेते हैं, किन्तु राजशेखर सूरि दृढ हैं—'नास्तिकं तु न दर्शनम्'[2]।

छह दर्शनों में जैन-दर्शन का भी समावेश एक आग्रह ही प्रतीत होता है। मणिभद्र के 'अत्र जगति प्रसिद्धानि षडेव दर्शनानि, एव शब्दोऽवधारणे, तथाऽपि परमार्थतस्तेषां एष्वेवान्तर्भावात् षडेवेति सावधारणं पदम्[3], शब्दों से यह प्रकट होता है कि छह के अतिरिक्त किसी भी सातवें दर्शन को लोक स्वीकार करने को तैयार न था। अतः हरिभद्रसूरि ने अपने साथ बौद्ध का भी समावेश कर लिया और उस समय के दो प्रख्यात दर्शनों—योग तथा अद्वैत-वेदान्त का उल्लेख तक न किया।

### पातञ्जलयोग तथा शाङ्कर-अद्वैत का निर्देश नहीं ?

सब से अधिक आश्चर्यजनक है हरिभद्र के द्वारा पातञ्जलयोग तथा वेदान्तदर्शनों का नाम तक न लिया जाना। योगसूत्रकार पतञ्जलि का समय ईसा की द्वितीय शताब्दी के बाद नहीं सिद्ध होता और लगभग यही स्थिति उनके भाष्यकार व्यास की भी है। हरिभद्र सांख्य का उल्लेख तो करते हैं, किन्तु योग का नहीं, जब कि सूत्रकार और भाष्यकार दोनो उनसे पहले हो चुके हैं। हरिभद्र ने 'षड्दर्शनसमुच्चय' की ३४ वीं कारिका में सेश्वर एवं निरीश्वर सांख्य का उल्लेख किया है। शङ्कराचार्य ने अपने 'सर्वसिद्धान्त-संग्रह' में सेश्वर सांख्य का अर्थ पातञ्जलयोग लिया है और उसका निरूपण वहाँ उनहत्तर कारिकाओं में किया है। त्रिवेन्द्रम से प्रकाशित एवं म० म० टी० गणपति शास्त्री द्वारा सम्पादित 'सर्वमत-संग्रह' में भी सेश्वर-निरीश्वर सांख्य का निरूपण हुआ है और वहाँ भी सेश्वर-सांख्य का अभिप्राय पातञ्जलयोग ही है, सर्वदर्शन-कौमुदीकार माधवसरस्वती ने भी सेश्वरसांख्य को योगसांख्य कहा है। इस प्रकार वैदिक परम्परानुगत आचार्य सेश्वरसांख्य का अर्थ योग-दर्शन ही मानते रहे हैं, किन्तु इस विषय पर विचार करने वाले प्रायः सभी जैन आचार्यों ने सेश्वर और निरीश्वर का दूसरा ही अर्थ लिया है। इन लोगों ने 'ईश्वर' शब्द को शिव या महेश्वर अर्थ में रूढ माना है। मणिभद्र के शब्दों पर ध्यान देने से यह तथ्य स्पष्ट हो जाता है[4]। गुणरत्नसूरि इसी कारिका की व्याख्या में मणिभद्र के सदृश हो विचार प्रकट करते हैं—

---

१—षड्दर्शनसमुच्चय की द्वितीय कारिका तथा उसी पर टीकायें।

२—षड्दर्शनसमुच्चय ॥ ४ ॥

३—हरिभद्र—षड्दर्शनसमुच्चय की २ य कारिका की वृत्ति।

४—केचित्सांख्या निरीश्वरा ईश्वरं देवतया न मन्यन्ते, केवलाध्यात्मवादिनः, केचित् पुनरीश्वरदेवता महेश्वरं स्वशासनाधिष्ठातारमाहुः। कारिका ३४ की 'वृत्ति'।

'केचित्सांख्या निर्गत ईश्वरो येभ्यस्ते निरीश्वरा: केवलाध्यात्मैकमानिन: । केचिदीश्वर-देवता:, ईश्वरो देवता येषां ते तथा,[1] किन्तु इस कारिका के पूर्व सांख्य-दर्शन के आचार्यो की वेशभूषा आदि की भूमिका देते हुये उन्होने निरीश्वर का अर्थ विष्णु का आराधक तथा सेश्वर का शिवाराधक स्वीकार किया है । उनके ही शब्द द्रष्टव्य है[2] "सांख्या: केचिदीश्वरदेवा: अपरे च निरीश्वरा: । ये च निरीश्वरास्तेषां नारायणो–देव: तेषामाचार्या: विष्णुप्रतिष्ठाकारकाश्चैतन्यप्रभृतिशब्दैरभिधीयन्ते "

गुणरत्न की उक्ति का आधार राजशेखरसूरि की ये कारिकायें रही हैं—

सांख्या निरीश्वरा: केचित् केचिदीश्वरदेवता: ।
ये ते निरीश्वरास्तेऽमी नारायणपरायणा: ।।
विष्णो: प्रतिष्ठां कुर्वन्ति सांख्यशासनसूरय: ।
चैतन्यप्रमुखै: शब्दैस्तेषामाचार्य उच्यते ।।

षड्दर्शनसमुच्चय का० ४२, ४३ ।।

'योगदर्शन' की उपेक्षा तथा विक्षेप में राजशेखरसूरि इन आचार्यों से भी बढ़कर हैं । उन्होंने संभवत: भारतीय दर्शनो के इतिहास में प्रथम तथा अन्तिम बार न्यायदर्शन को 'यौगदर्शन' कहा है ।

'अथ यौगमतं ब्रूम: शैवमित्यपराभिधम् ।।' ष० द० स० ८४ वीं कारिका ।

न्याय-दर्शन के आचार्य योगी भले रहे हों, किन्तु उनका दर्शन यौगनाम से कभी ख्यात नहीं रहा । 'शैव' कहने पर बहुत आपत्ति नहीं की जा सकती हैं, तथापि वह भी पूर्णत: निर्विवाद नहीं है । राजशेखरसूरि ने अपने षड्दर्शनसमुचय की १५० से १५७ तक की कारिकाओं में अष्टाङ्गयोग की चर्चा की है और १५५ वीं कारिका में उसको मोक्ष का उपाय भी बतलाया है[3], किन्तु उसका स्वतन्त्रदर्शन के रूप में निरूपण नहीं किया ।

अद्वैत-वेदान्त की भी दशा इन जैन आचार्यों के हाथ में दयनीय ही है । शङ्कराचार्य और हरिभद्र दोनों ही आठवीं शताब्दी ईसवी के हैं ऐसा इतिहासकारों को मान्य हो चुका है, यद्यपि परम्परा शङ्कराचार्य को ईसापूर्व मानती है । समकालीन होने पर भी भारत के कोने-कोने में अद्वैत का डिण्डिम-घोष करने वाले और चारों दिशाओं में प्रतीक-स्थापना करने वाले शङ्कराचार्य का ज्ञान ही हरिभद्र को न रहा हो, ऐसा नहीं कहा जा सकता । आठवीं शताब्दी में भी शङ्कराचार्य, जिनकी आयु केवल बत्तीस वर्ष की कही जाती है, हरिभद्र के बाद हुये होंगे यह शङ्का की जा सकती है, किन्तु इन दोनों आचार्यों के जीवनकाल की निश्चित सीमारेखा पुष्ट ऐतिहासिक साक्ष्यों के अभाव में नहीं दी जा सकती । यदि एक क्षण के लिये मान भी लिया जाये कि शङ्कर हरिभद्र के जीव-

१–तर्करहस्यदीपिका-३४ वीं कारिका की व्याख्या ।

२–वही ३४ वीं कारिका की भूमिका ।

३—द्रष्टव्य परिशिष्ट ।। १ ।।

नान्त के बाद हुये तो भी हरिभद्र को ब्रह्मसूत्रकार व्यास को नहीं छोड़ना चाहिये था। यहाँ नहीं कहा जा सकता कि वह जैमिनि और जैमिनीय मत से तो परिचित थे किन्तु व्यास, उनके मत तथा ग्रन्थ से नहीं।

इन साक्ष्यों से यह सिद्ध होता है कि हरिभद्र से लेकर गुणरत्न तक सभी सम्बद्ध जैनाचार्यों ने जानबूझ कर योग तथा वेदान्त की उपेक्षा की। इसका कारण स्पष्टतः इनके समक्ष साधना तथा सिद्धान्त दोनों से टक्कर में अपने मत की दुर्बलता की प्रतीति ही रही होगी। योग ने जिस अष्टाङ्ग का निरूपण किया है. वस्तुतः जैनो की तपःप्रधान साधना उसका एक अंश-मात्र है। अन्ततः विवश होकर राजशेखर को अष्टाङ्गयोग का महत्त्व स्वीकार करना पड़ा, किन्तु उन्होने तब भी पतञ्जलि या व्यास अथवा योग का साम्प्रदायिक स्वरूप स्वीकार नहीं किया और न उल्लिखित ही। शङ्कराचार्य ने आर्हत दर्शन का प्रबल युक्तियों से खण्डन किया है, अतः उनके अथवा सूत्रकार व्यास के नाम की चर्चा तक न करना हरिभद्र की मानवीय दुर्बलता का प्रमाण है।

## दर्शन-संग्रह

पृथक्-पृथक् दर्शनों पर आचार्यों ने स्वतन्त्र अथवा टीका ग्रन्थों की रचना की है। उनकी संख्या विशाल है। एक से अधिक दर्शनो का परिचय कराने के लिए भी शुभेच्छु आचार्यों ने दर्शन-संग्रहों की रचना की थी। इनमें कुछ अवैदिक दर्शनों के परिचायक है, कुछ केवल वैदिक दर्शनों के और कुछ दोनों प्रकार के दर्शनों के। इन संग्रह-ग्रन्थों की भी संख्या स्वल्प नहीं है। उनमें अधिकांश का परिचय यहाँ दिया जा रहा है।

१—अवैदिकदर्शनसंग्रह—यह एक लघुकाय गद्यमय कृति है जिसमें बौद्ध-दर्शन के सौत्रान्तिक, वैभाषिक. योगाचार और माध्यमिक इन चार सम्प्रदायों के सिद्धान्तों का सरल संस्कृत में निरूपण हैं। अन्त में जैनदर्शन और उसके दिगम्बर तथा श्वेताम्बर सम्प्रदायों की भी मान्यताओं का उल्लेख है। यहाँ चार्वाक दर्शन का उल्लेख नहीं है।

इस ग्रन्थ के प्रणेता श्री गङ्गाधरवाजपेययाजी हैं। ग्रन्थ में इनके विषय में कुछ भी वर्णन नहीं मिलता। यह ग्रन्थ श्रीरङ्गम के श्रीवाणीविलासमुद्रायन्त्रालय से सन् १९११ ई० में प्रकाशित हुआ था।

२—आर्यविद्यासुधाकर—इस ग्रन्थ को आर्यविद्याओं का परिचय कराने के लिये श्री यज्ञेश्वर चिमणभट्ट ने तैयार किया था जिसका सम्पादन म० म० पं० शिवदत्त द० कुडाल ने किया। मोतीलाल बनारसीदास की संस्था 'दि पञ्जाब संस्कृत बुक डिपो, लाहौर ने १९२२ ई० में इसे प्रकाशित किया।

अन्यविद्याओं के परिचय के प्रसंग में भट्ट जी ने चतुर्थप्रकाश में चार्वाक, बौद्धमत के माध्यमिक, योगाचार, सौत्रान्तिक तथा वैभाषिक सम्प्रदाय और जैन इन छह नास्तिक दर्शनों के साथ न्याय, सांख्य, सेश्वरसांख्यभूत योगशास्त्र, धर्ममीमांसाशास्त्र, और ब्रह्म-मीमांसा इन आस्तिक दर्शनो का संक्षेप में निरूपण किया है। वैशेषिक का न्याय मे

ही अन्तर्भाव कर दिया है। इन दर्शनो के अतिरिक्त ग्रन्थकार ने ग्रंथ के चतुर्थप्रकाश के ही प्रारम्भ में पौराणमत, तान्त्रिकमत, तन्त्रभेद और उनके लक्षण, चौसठ कौलतन्त्रों का नाम और उनका प्रतिपाद्य तथा प्रकाश के अन्त में विष्णुस्वामी, रामानुज, मध्व, वल्लभ, और स्वामिनारायण इन वैष्णव तथा पाशुपत, शैव, प्रत्यभिज्ञा और रसेश्वर मतों का भी निरूपण कर दिया है। ग्रन्थ की भाषा सरल तथा स्पष्ट है।

३—**दर्शनषट्कम्** और

४—**दर्शनसंग्रह** भी प्रकाशित हो चुके हैं किन्तु इनका विवरण नहीं मिल सका।

५—**दर्शनोदय**—इस ग्रंथ में समस्त दर्शनो का मूलसार संक्षेप में संगृहीत है। इसके प्रणेता म०म० श्रीनिवासाचार्य हैं। यह ग्रंथ मैसूर से प्रकाशित हुआ है।

६—**द्वादशदर्शनसोपानावलिः**—इसके रचयिता श्रीपादशास्त्री हसूरकर हैं। इसका प्रकाशन इन्दौर से सन् १९३८ ई० में हुआ।

इस ग्रन्थ में चार्वाक, वैभाषिक, सौत्रान्तिक, योगाचार, माध्यमिक, जैन, न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, पूर्वमीमांसा और उत्तरमीमांसा इन बारह मतों का निरूपण है। उत्तरमीमांसा के मध्व, रामानुज, वल्लभ और शङ्कर के मतों का भी क्रमशः विवेचन है। इस ग्रन्थ में प्रत्येक मत के प्रारम्भ में उसके सिद्धान्तों का एक-एक श्लोक में वर्णन है और बाद में गद्य में उनका विशद वर्णन। यही इस ग्रन्थ का वैशिष्ट्य है। संस्कृत सरल है।

७—**प्रस्थानभेद**—काशी के १६ वीं शताब्दी के प्रसिद्ध विद्वान् संन्यासी मधुसूदन सरस्वती का यह ग्रन्थ मैक्समूलर[1] आदि पाश्चात्य विद्वानों के द्वारा भी अत्यन्त प्रशंसित है। इस ग्रन्थ में सौगतदर्शन के प्रस्थानचतुष्टय, चार्वाक तथा जैनो का नामतः निर्देश कर उनको पुरुषार्थ में अनुपयोगी बतला कर छोड़ दिया गया, है। उसके बाद मन्त्र, त्रिविध ब्राह्मण, शिक्षा आदि वेदाङ्ग, उपाङ्ग, पुराण, उपपुराण आदि का अतिसंक्षिप्त उल्लेख करते हुये मधुसूदन सरस्वती ने आन्वीक्षिकी, कर्म तथा शारीरकमीमांसा, चारो उपवेद, अर्थशास्त्र, योगशास्त्र, पाशुपतमत, पाञ्चरात्रमत आदि का निरूपण किया है। विस्तृत न होने पर भी भारतीय विद्याओं के नाम आदि के ज्ञान के लिये यह ग्रन्थ उपयोगी है।

इसका प्रकाशन सर्वप्रथम प्रो० वेबर ने १८४९ ई० में कराया। उसके बाद इसका एक अच्छा अनुवाद प्रो० डिडसन ने १८९४ में प्रकाशित कराया। 'प्रस्थानभेद' आनन्दाश्रमसंस्कृतग्रन्थावलि के ५१ वें अङ्क में भी 'सर्वदर्शनसंग्रह' के अन्त में प्रकाशित हो चुका है।

८—**लघुषड्दर्शनसमुच्चय**—यह एक अतीव लघुकाय प्राचीन गद्यमय ग्रन्थ है जिसके रचयिता का पता नहीं है। हरिभद्रकृत 'षड्दर्शनसमुच्चय' की अहमदाबाद से

1–Six Systems of Indian Philosophy, pp. 75–84.

प्रकाशित श्रीविद्यातिलक की 'वृत्ति' के साथ यह प्रकाशित हुआ था । इसमें जैन आदि छहों दर्शनों का संक्षिप्त निरूपण है ! इस ग्रन्थ के कुछ वाक्य, जैसे—'नैयायिकाः पाशुपताः जटाधरविशेषाः । तेषां दर्शने ईश्वरो देवता ।···कणादस्य चाचार्यस्येदं काणादं जटाधरविशेषवैशेषिकदर्शनम् । तत्र ईश्वरो देवता ।···आत्मनः श्रवण-मनन-निदिध्यासन-साक्षात्कारो मोक्षमार्गः । सांख्यदर्शनं मरीचिदर्शनम् । तत्र केषाञ्चित् कपिल एव देवता ।' विशेषतः विचारणीय हैं ।

९—**षड्दर्शनम्**—इस नामका भी ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है, किन्तु इसके कर्त्ता आदि का विवरण प्राप्त नहीं हो सका ।

१०—**षट्शास्त्रविचार**–छह प्रधान सम्प्रदायों पर लिखित है,

११—**षड्दर्शनचन्द्रिका**

१२—**षड्दर्शनविचार**

१३—**षड्दर्शनसंक्षेप**

१४—**हरिशङ्कर कृत षड्दर्शनविवेक**

१५—**षड्दर्शनसिद्धान्तसंग्रह** (तञ्जौर के रामभद्र-कृत)

१६—**षडाम्नाय** (पद्यों में लिखित)

१७—**षडाम्नायषड्दर्शनसंक्षेपवाद** आदि कुछ संग्रहों का उल्लेख आफ्रेक्ट ने अपने कैटेलागस कैटेलागोरम ( पृ० ६७९ ) में किया है, किन्तु इनके प्रकाशित, अप्रकाशित आदि होने का कोई विशेष विवरण नहीं दिया ।

१८—**षड्दर्शनसंग्रहवृत्ति**—यह १३ वीं शताब्दी के प्रसिद्ध दार्शनिक और 'तत्त्वदीपिका' ( चित्सुखी ) के कारण विशेष प्रसिद्ध चित्सुखमुनि का ग्रंथ है । इसका भी उल्लेख आफ्रेक्ट ने किया है ।

१९—**षड्दर्शनसमुच्चय**—मलधारि राजशेखर सूरि ईसा की १४ वीं शताब्दी के एक प्रसिद्ध आचार्य थे । उन्होंने ही इस ग्रन्थ की रचना की थी। इस ग्रन्थ के विशेष विवरण के लिये परिशिष्ट (१) देखना चाहिए । इस ग्रन्थ का प्रकाशन श्रीहरगोविन्ददास तथा बेचरदास ने काशी से भी कराया था जिसके कई संस्करण निकल चुके हैं ।

राजशेखर के विषय में उनके ग्रंथ 'श्रीचतुर्विंशतिप्रबन्ध' की प्रशस्तियों से बहुत अधिक ज्ञात हो जाता है । यथा—

श्रीप्रश्नवाहनकुले कोटिकनामनि गणे जगद्विदिते ।
श्रीमध्यमशाखायां हर्षपुरीयाभिधे गच्छे ॥
मलधारिविरुदविदितश्रीअभयोपपदसूरिसन्ताने ।
श्रीतिलकसूरिशिष्यः सूरिश्रीराजशेखरो जयति ॥

तथा

तज्जो जयति सिरिभवः षड्दर्शनपोषणो महणसिंहः ।
ढिल्यां स्वदत्तवसतौ ग्रन्थमिमं कारयामास ॥
शरगगनमनुमिताब्दे ज्येष्ठामूलीयधवलसप्तम्याम् ।
निष्पन्नमिदं शास्त्रं श्रोत्रध्येत्रोः सुखं तन्यात् ॥

राजशेखर का वैदुष्य विख्यात था और उनको स्वयं गुरु से प्राप्त तर्कविद्या पर गर्व था। श्रीज्ञानचन्द्र ने अपने ग्रन्थ 'रत्नाकरावतारिकाटिप्पन' की प्रशस्ति में और मुनि भद्रसूरि ने भी अपने 'शान्तिनाथमहाकाव्य' में इनकी भूरि भूरि प्रशंसा की है।

राजशेखर के प्रख्यात दर्शन ग्रन्थ हैं—(१) स्याद्वादकलिका (२) स्याद्वादरत्नाकरावतारिकापञ्जिका (३) न्यायकन्दलीपञ्जिका (४) षड्दर्शनसमुच्चय आदि।

२०—**सर्वदर्शनकौमुदी**—इस ग्रन्थ के रचयिता श्रीमाधवसरस्वती हैं। इस ग्रन्थ का सम्पादन करके श्री के० साम्बशिव शास्त्री ने त्रिवेन्द्रम से १९३८ ई० में प्रकाशित कराया। श्रीमाधवसरस्वती के इन शब्दों से उनका पर्याप्त परिचय मिलजाता है—

गोराष्ट्रदेशोऽखिलराष्ट्रवर्यः सदाकरो दक्षिणदेशनिष्ठः ।
विराजते सह्यगिरीन्द्रसानौ यत्रास्ति गोकर्णमहाबलेशः ॥
तद्देशजन्मा यतिरेकदण्डी सरस्वतीमस्तकमाधवाख्यः ।
विगाह्य नद्यां दिशि दक्षिणस्यां सोदास्यपुर्यामकरोत् कृतिं सः ॥ पृ० ११२.

यह अपने को श्रीविद्येन्द्रवन का शिष्य कहते हैं।[1]

इस ग्रन्थ में मंगलवाद के पश्चात् वैशेषिक, नैयायिक, मीमांसा, सांख्ययोग, चार्वाक, बौद्ध और वेदान्त दर्शनों का विशद निरूपण है। वैशेषिक दर्शन के प्रसंग में ही जैनदर्शन का भी संक्षिप्त निरूपण किया है। वेदान्त के प्रस्थानों तथा पञ्चपादिका आदि ग्रन्थों के विषय में रोचक वर्णन हैं।

श्रीमाधवसरस्वती जी विख्यात विद्वान् थे। उनके छः ग्रन्थ विशेष प्रसिद्ध हैं। सर्वदर्शनकौमुदी उनकी सम्भवतः अन्तिम रचना थी। उनके ग्रन्थ है (१) मयूखमाला नाम की चिन्तामणि की टीका (२) सप्तपदार्थी की मितभाषिणीटीका (३) कुसुमाञ्जलि की टीका मन्दानुकम्पिनी (४) वासिष्ठ की व्याख्या वासिष्ठपञ्जिका (६) अभिनवसप्तपदार्थी (६) सर्वदर्शनकौमुदी।

२१—**सर्वदर्शन-संग्रह**—१४वीं शताब्दी के विजयनगर के महाराज वीरबुक्क के मन्त्री माधव का यह ग्रन्थ बहुत विख्यात है। माधवाचार्य अपने अन्तिम दिनों में संन्यास लेकर विद्यारण्यभारती के नाम से विख्यात हुये और शृङ्गेरीपीठ के

---

१–विद्येन्द्रवननामानं श्रीगुरुं प्रणमाम्यहम् ।
विनेयभृङ्गसंलीढपादपङ्करुहासवम् ॥ वही पृ० २

शङ्कराचार्य भी हुये। इनके ग्रन्थ—पञ्चदशी, विवरणप्रमेयसंग्रह, अनुभूतिप्रकाश, जीवन्मुक्तिविवेक, बृहदारण्यकवार्तिकसार, शङ्करदिग्विजय, सर्वदर्शनसंग्रह आदि हैं।

इन्होंने अत्यन्त प्रामाणिक रूप से अपने 'सर्वदर्शनसंग्रह, में चार्वाक, बौद्ध, आर्हत, रामानुज, पूर्णप्रज्ञ, नकुलीशपाशुपत, शैव, प्रत्यभिज्ञा, रसेश्वर, औलूक्य, आक्षपाद, जैमिनीय, पाणिनीय, सांख्य, पातञ्जल, और शाङ्कर दर्शनों का विवेचन किया है। यह ग्रंथ बहुत लोकप्रिय हुआ, किन्तु आश्चर्य है कि इस पर टीकायें नहीं लिखी गयीं। किसी प्रकार श्रीवासुदेव अभ्यंकर शास्त्री ने बीसवीं शताब्दी में इस पर टीका लिखी जिसका प्रकाशन पूना से हुआ है। यह ग्रंथ आनन्दाश्रमसंस्कृतग्रंथावली आदि अनेक रूपोंमें अनेक स्थानों से प्रकाशित हुआ है।

**२२. सर्वमतसंग्रह**—इसका प्रकाशन श्री टी० गणपति शास्त्री ने त्रिवेन्द्रम से १९१८ में किया था। इसके रचयिता का नाम आदि ज्ञात नहीं है। इस ग्रन्थ में प्रमाणनिरूपण, चार्वाक, क्षपणक, सुगत, कणाद, अक्षपाद, सेश्वरनिरीश्वर सांख्य, प्रभाकर आदि मीमांसक, सगुणब्रह्मवाद, निर्गुणब्रह्मवाद, पौराणिक आदि मतों का क्रमशः निरूपण है। ग्रंथ की शैली आकर्षक है।

**२३. सर्वसिद्धान्तसंग्रह**—यह शंकराचार्य विरचित कहा जाता है। भाषा तथा विवेच्य विषय-सामग्री को दृष्टि में रखते हुए इसके रचयिता आद्यशंकराचार्य नहीं कहे जा सकते है। संभव है किसी पीठाधीश्वर ने इसको रचा हो। इस ग्रन्थ का स्वतन्त्र सम्पादन करके पं० सूर्यनारायण शुक्ल ने बाराणसी से प्रकाशित कराया था।

इस ग्रंथ में कुल १२ प्रकरण हैं। इनमें उपोद्घात प्रकरण मे २५ श्लोक हैं, लोकायतिक में १५, आर्हत में १५, बौद्धों में माध्यमिक में १७॥, योगाचार में ९; सौत्रान्तिक में ७, वैभाषिक में ४०, वैशेषिक में ३७॥, नैयायिक में ४४॥, प्रभाकर में १५, भट्टाचार्य में ४१॥, सांख्य में ४०, पातञ्जलसेश्वरसांख्य में ६९, भारत में ६६, तथा वेदान्त में ९९ श्लोक हैं। ग्रंथ अत्यन्त सुबोध है।

## हरिभद्रसूरि

श्री हरिभद्रसूरि श्वेताम्बर जैन-सम्प्रदाय के लब्धकीर्ति आचार्य हो गये हैं। इस सम्प्रदाय में इस नाम के अनेक आचार्यो का उल्लेख मिलता है, जिनमें 'षड्दर्शन-समुच्चय' के रचयिता ही प्राचीनतम तथा सर्वाधिक विश्रुत हैं। जैनो की सामान्य परम्परा के अनुसार इनका देहान्त वि० सं० ५८५ में हुआ। इसके अनुसार हरिभद्र का समय छठी शताब्दी सिद्ध होता है, किन्तु प्रमुख जैनाचार्य तथा पुरातत्व के विद्वान् मुनिश्री जिनविजय ने इनका समय विक्रम की आठवीं-नवीं शताब्दी निश्चित किया है[१]। यही समय आज मान्य है।

---

१–जैन साहित्य संशोधक भाग १ अंक १.

**जीवन**--हरिभद्रसूरि ब्राह्मण वर्ण के थे और अद्भुत प्रतिभाशाली थे। यह चित्रकूट पर्वत के निकटवर्ती चित्तौड़ नामक नगरराज्य के जितारि नामक राजाके पुरोहित थे। एक बार यह एक जैनाश्रम के समीप से जा रहे थे, वहीं इन्होने साकिनी (याकिनी) नाम की एक जैन साध्वी से यह प्राकृत गाथा सुनी—

चक्की दुग्गं हरिपणागं चक्कणकेसवो चक्की।
केसवचक्की केसव दुचक्की केसवचक्कीय ॥

इसका अर्थ जानने को वह व्याकुल हो गये। उसी आर्हती ने उसके अभिप्रायज्ञान के लिये जिनभद्रसूरि के पास जाने को कहा। उन्होंन जैन-धर्म स्वीकार किये विना इसका रहस्य बतलाना अस्वीकार कर दिया और अन्ततः वह जैन-धर्म स्वीकार कर लिये। इस ज्ञान तथा धर्म परिवर्तन के मूल मे साकिनी के होने से इन्होंने अपने को याकिनी-साकिनी-धर्मपुत्र कहना प्रारंभ कर दिया। इसका संकेत गुणरत्न की 'तर्क-रहस्यदीपिका' के याकिनीमहत्तरावचनानवबोधलब्धबोधिबन्धुरो भगवान् श्रीहरिभद्र-सूरिः'[1] आदि शब्दों में तथा 'षड्दर्शनसमुच्चय' के दूसरे एक व्याख्याकार श्रीविद्या-तिलकसूरि द्वारा लिखित टीका के प्रारम्भिक[2] श्लोक तथा पुष्पिका[3] की पंक्तियों मे स्पष्टतः मिलता है। याकिनी महत्तरा के यह इतने आभारी हुए कि माता-पिता के स्थान पर उसी का नाम हो गया, इनके वास्तविक जनकों-माता-पिताओं-का पता ही न रह गया।

**वैदुष्य और ग्रन्थ**—इनके सभी व्याख्याकारों ने बड़े आदर के साथ इनका नाम लिया है। मणिभद्र अपनी टीका के उपोद्‌घात में इनको 'श्रीजिनशासनप्रभावना-विभावक-प्रभोदय-भूरियश,[4] गुणरत्न अपनी टीका के उपोद्‌घात में 'श्रीजिनशासन प्रभावनाप्रभाताविर्भावनभास्करः,[5] कहते हैं।

---

१–तर्करहस्यदीपिका पृ. २।

२– जैनं यदेकमपि बोधविधायिवाच्यमेवं श्रुतिः फलवती भुवि येन चक्रे।
चारित्रमाप्य वचनेन महत्तरायाः श्रीमान् स नन्दतु चिरं हरिभद्रसूरिः। पृ. १
यह श्लोक मणिभद्र की भी टीका में मिलता है।

३–इति **श्रीयाकिनीमहत्तराधर्मसूनु**-भवविरहाङ्कसुप्रसिद्धश्रीमज्जैनशासनाम्बरत-लमिहिरायमाणाचार्य–श्रीहरिभद्रसूरिसंदृब्धम्·········। पृष्ठ. १५४

४–द्रष्टव्य–पृ० १, इस ग्रंथ की टीका के इन्हीं शब्दों का प्रयोग विद्यातिलक ने भी किया है।

५–तर्करहस्यदीपिका पृ. २.

हरिभद्रसूरिरचित ग्रंथों की संख्या एकस्वर से चौदह सौ स्वीकार की जाती है। मणिभद्र,[१] गुणरत्न[२] और विद्यातिलक[३] तीनों ने इनके ग्रन्थों की संख्या समान मानी है। कुछ विद्वान् इनके ग्रन्थों की संख्या १४४४ स्वीकार करते[४] हैं। संभव है शेष ४४ ग्रन्थ अन्य हरिभद्रों के द्वारा लिखे गये हों जिन्हे भ्रमवश इनके नाम से ही सम्बद्ध कर दिया गया हो। यदि ऐसा न होता तो मणिभद्र से लेकर विद्यातिलक तक के टीकाकारों में कई शताब्दियाँ बीतने से संख्या में अन्तर भी दृष्टिगोचर होता। तथापि यह निःसन्देह कहा जा सकता है कि जहाँ तक संख्या का प्रश्न है अब तक के इतिहास में हरिभद्र से अधिक ग्रन्थ किसी भी एक व्यक्ति ने नहीं लिखा। महर्षि व्यास के ग्रन्थों का कलेवर विशाल है और ग्रन्थ भी कम नहीं हैं तथापि संख्या कम ही है। अप्पयदीक्षित ने छोटे-बड़े मिलाकर एक सौ चार ग्रन्थों की रचना की थी, किन्तु चौदह सौ की संख्या इनसे लगभग चौदह गुनी है।

हरिभद्र के ग्रन्थ संस्कृत तथा प्राकृत दोनों भाषाओं में हैं। ग्रन्थों का विवेचन स्वयं में एक शोध-प्रबन्ध का विषय है। यहाँ इनके कुछ प्रसिद्ध ग्रन्थों का नाम दिया जा रहा है—

( १ ) अनेकान्तजयपताका ( २ ) शास्त्रवार्तासमुच्चय ( ३ ) योगबिन्दु ( ४ ) योगदृष्टिसमुच्चय ( ५ ) न्याय-प्रवेशसूत्र ( ६ ) अनेकान्तवाद-प्रवेश (७) ललितविस्तर ( ८ ) समराइच्च कहा ( ९ ) लोकतत्त्वनिर्णय ( १० ) षड्दर्शनसमुच्चय

**षड्दर्शनसमुच्चय**—यह ग्रन्थ केवल ८७ कारिकाओं का संग्रह है किन्तु अपने में बहुत महत्त्वपूर्ण है। प्रकाशित दर्शनसंग्रहों के इतिहास में संभवतः यह प्राचीनतम है। कुछ पहले विवेचित बीसों दर्शन-संग्रहों में यही सबसे प्राचीन दृष्टिगोचर होता है। सम्प्रति प्रचार की दृष्टि से माधवाचार्य का 'सर्वदर्शन-संग्रह' संभवतः इससे आगे हो किन्तु द्वितीय स्थान इसका अवश्य होगा।

इसकी निरूपण शैली, विषय की स्पष्टता आदि से राजशेखरसूरि बहुत प्रभावित थे। उन्होने अपने 'षड्दर्शनसमुच्चय' में ८७ कारिकाओं के इस ग्रन्थ से ३४

---

१–चतुर्दशशतप्रकरणकरणोपकृतजिनधर्मो भगवान् श्रीहरिभद्रसूरिः——। उपोद्घात।

२–चतुर्दशशतसंख्यशास्त्रविरचनाजनितजगज्जन्तूपकारः—। तर्करहस्यदीपिका पृ० १

३– मणिभद्र के ही शब्द हैं। वृत्ति पृ० २

४– हंसराजशास्त्रीः दर्शन और अनेकान्तवाद, पृ० १९, मुर्शिदाबाद, १९२८ ई०

कारिकाओं को कहीं पूर्णतः तथा कहीं अंशतः अक्षरशः सम्मिलित किया है[1]। इसकी अपेक्षा राजशेखर के ग्रन्थ में अनेक वैशिष्ट्य हैं। उनके ग्रन्थ में विषयों का निरूपण कुछ अधिक विस्तृत हैं। उन्होने प्रत्येक दार्शनिक सम्प्रदाय में स्वीकृत देवता, आचार, वेष, चिह्न तथा गुरुओं का भी 'यथा दृष्टं तथा श्रुतम्' उल्लेख भी कर दिया है। प्रत्येक सम्प्रदाय के निरूपण के अन्त में प्रमुख आचार्यों के ग्रन्थों का भी उल्लेख किया है। उन्होने चार्वाक को नास्तिकदर्शन कह कर षड्दर्शनो में उसको स्थान नहीं दिया और उसके सिद्धान्तों की आलोचना भी कर दी है।[2]

हरिभद्र ने विवेचित दर्शनों के जिन विषयों का निरूपण किया है, वहाँ पूर्णनिष्ठा प्रदर्शित की है। कुछ कारिकाओं के शब्द तो तत्तद् दर्शनो के आचार्यों के ही शब्द हैं। उदाहरणार्थ बौद्धदर्शन के अनुसार प्रत्यक्ष के लक्षण में प्रयुक्त शब्द[3] दिङ्नाग के 'प्रमाणसमुच्चय' (१।३) के शब्द-'प्रत्यक्षं कल्पनाऽपोढं नामजात्याद्यसंयुतम्' के बहुत-समान हैं। जैनदर्शन से सम्बद्ध[4] कारिका का अंश 'अनन्तधर्मकं वस्तु' हेमचन्द्र के 'अन्य योग-व्यवच्छेदिका' ( का०२२ ) के ''अनन्तधर्मात्मकमेव तत्त्वम्'' का उपजीव्य है। हरिभद्र द्वारा प्रदत्त नैयायिको का प्रत्यक्ष-लक्षण—

तत्रेन्द्रियार्थसम्पर्कोत्पन्नमव्यभिचारि च ॥
व्यवसायात्मकं ज्ञानं व्यपदेशविवर्जितम् ।
प्रत्यक्षम्.............................. ॥[5]

अक्षपाद के द्वारा निर्दिष्ट प्रत्यक्षलक्षण—''इन्द्रियार्थ–सन्निकर्षोत्पन्नं ज्ञानमव्यपदेश्य-मव्यभिचारि व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम्'' का छन्दोबद्धरूप सा प्रतीत होता है। यही बात इनके द्वारा प्रदर्शित मीमांसा के प्रत्यक्ष[6]-लक्षण—

---

१– इस ग्रन्थ की कारिकायें–४,५,६,७,१४, १५,१६, ३३, ३४, ३५, ३६,३७,३८, ३९,४०,४१,४७,६०,६१,६२,६३,६४, ६५,६६,६९, ७०,७१,७२,८०,८१,८२, ८३ ८४,८५, तथा राजशेखर की १३७,१३९,१४०,१४१,९७,९८,९९,४५, ४६,४२, ४७, ४८,४९, ५०, ५१,१२, ११६, ११७,११८,११९,१२०,१२१, १२२,६४, ६५,६६,६९,७०,१५९,१६०,१६१,१६२,१६३,१६४, क्रमशः तुलनीय हैं।

२–द्रष्टव्य परिशिष्ट ( १ )

३–द्रष्टव्य कारिका ॥ १० ॥

४–द्रष्टव्य कारिका ॥ ५५ ॥

५–ष० द० समुच्चय का० ७७, ७८ ॥

६–न्यायसूत्र १।१४ ॥

तत्र प्रत्यक्षमक्षाणां संप्रयोगे सतां सति ।
आत्मनो बुद्धिजन्मेति·········।। ७३ ।।

तथा मीमांसासूत्र के शब्द—"संप्रयोगे सति पुरुषस्येन्द्रियाणां बुद्धिजन्म तत्प्रत्यक्षम्' इति ।' में भी साम्य स्पष्ट है ।

उक्त कुछ साम्यों के प्रदर्शनों से हरिभद्र की यथासम्भव निष्पक्षता सिद्ध होती है ।

हरिभद्र ने प्रत्येक दर्शन के लिये लगभग समान संख्या में कारिकाओं को लिखा । प्रमेयों की संख्या अधिक होने से नैयायिकमत को कुछ अधिक शब्दों में स्पष्ट किया गया है । बौद्धदर्शन के प्रसङ्ग में सौत्रान्तिकमत को ही प्रधानता दी गयी और उसके अन्य भेदों का उल्लेख नहीं किया गया है, इसके अनेक उचित कारण हो सकते हैं ।[१] जैनदर्शन के निरूपण में अधिक सहजता तथा स्पष्टता की प्रतीति होती है ।

**षड्दर्शनसमुच्चय के व्याख्याकार**—दर्शनसंग्रहों में हरिभद्रकृत 'षड्दर्शन-समुच्चय' को ही अनेक टीकाकार प्राप्त करने का सौभाग्य मिला । यद्यपि यह ग्रन्थ दुरूह नहीं था और इसमें प्रदत्त सामाग्री भी राजशेखरसूरि के ग्रन्थ की तुलना में कम ही है, तथापि राजशेखर के बाद उत्पन्न हुये गुणरत्न ने भी इसी ग्रन्थ पर अपनी व्याख्या लिखी । आज सर्वाधिक विख्यात 'सर्वदर्शनसंग्रह' पर कोई प्राचीन टीका नहीं । कई शताब्दियों बाद कुछ वर्ष पूर्व वासुदेव शास्त्री अभ्यङ्कर ने उस पर टीका लिखी है ।

**मणिभद्र और उनकी लघुवृत्ति**—मणिभद्र एक प्रतिभाशाली कट्टर जैन थे । इनके जीवन आदि के विषय में निश्चित रूप से कुछ भी नहीं कहा जा सकता । 'षड्दर्शन-समुच्चय' पर इनकी टीका का नाम 'लघुवृत्ति' है !

इस ग्रन्थ की सम्भवतः यही टीका प्राचीनतम है । यह टीका सर्वप्रथम काशी से ही चौखम्बा संस्कृत सीरीज से १९०५; १९२९;१९५७ में श्रीदामोदरलाल गोस्वामी ने संशोधित करके छपायी थी । आज इस रूप में प्रकाशित हो रही है ।

मणिभद्र की टीका प्रमाणवाक्यों से प्रचुरतः पूर्ण होने से परवर्ती टीकाकारों के लिये प्रामाणिक उपजीव्य रही है, तथापि कुछ स्थलों पर अधिक विशदता की अपेक्षा रही । जैमिनीय दर्शन के अनुसार प्रत्यक्ष का निरूपण करते समय ७३ वीं कारिका की इनकी टीका चिन्त्य है । वहाँ इन्होने 'आत्मनो बुद्धिजन्म' इस प्रत्यक्षलक्षण के अंश को अनुमान के लक्षण के साथ सम्बद्ध किया है जो जैमिनिसूत्र में दिये गये प्रत्यक्ष-लक्षण को देखने से असङ्गत सिद्ध होता है । इस प्रसङ्ग में गुणरत्न की

१—एतानि दुःखादीन्यार्यसत्यानि चत्वारि यानि ग्रन्थकृताऽत्रानन्तरमेवोक्तानि सौत्रान्तिकमतेनैवेति विज्ञेयम् । गुणरत्न, तर्करहस्यदीपिका पृ० ३१

व्याख्या समुचित है[1]। मणिभद्र की 'वृत्ति' में दूसरा दोष यह है कि हरिभद्रकी कारिकाओं में उपयुक्त पाठान्तरों का प्रयोग नहीं है। ग्रन्थ में दिये गये पाठान्तर निःसन्देह अच्छे हैं किन्तु मणिभद्र ने उनको व्याख्या के लिये नहीं लिया। संभव है उनको कारिकाओं का भ्रष्टपाठ ही उपलब्ध हुआ हो और उसी पर उन्होने 'वृत्ति' लिख डाली हो।

**गुणरत्नसूरि और उनकी टीका 'तर्करहस्यदीपिका'**—यह भी जैनदर्शन के प्रकाण्डपण्डित थे। इनका समय विक्रम की चौदहवीं-पन्द्रहवीं शताब्दी माना जाता है। संभवतः इन्होने अपना ग्रन्थ 'रत्नसमुच्चय' वि० सं०१४६६ में लिखा था। इनके गुरु का नाम देवसुन्दर सूरि था। यह अपने को 'तपागण' गच्छ का मानते थे। प्रत्येक मत के श्लोकों की व्याख्या के अन्त में इन्होंने अपने 'गण' और गुरु का नामोल्लेख किया है।[2]

इनकी व्याख्या का नाम 'तर्करहस्यदीपिका' है जिसे मणिभद्र की वृत्ति से बड़ी होने के कारण 'बृहद्वृत्ति'[3] भी कहा गया है। इनकी टीका में मणिभद्र की टीका के अनेक वाक्य तो ज्यों के त्यों गृहीत ही हैं, अन्यग्रन्थों के बहुसंख्यक उद्धरण भी वहीं से लिये गये प्रतीत होते हैं। मणिभद्र की वृत्ति में उद्धृत ३७ श्लोक तथा गाथायें इनकी वृत्ति में उपलब्ध होती हैं।

विषय की दृष्टि से गुणरत्न[4] राजशेखरसूरि के आभारी हैं। जिस प्रकार राजशेखर

---

१—तत्र इति निर्धारणार्थः। इयमत्राक्षरघटना। सतां संप्रयोगे सति आत्मनोऽक्षाणां बुद्धिजन्म प्रत्यक्षमिति। श्लोके तु बन्धानुलोम्येन व्यस्तनिर्देशः। सतां विद्यमानानां वस्तूनां सम्बधिनि प्रयोगे सम्बन्धे सति आत्मनो जीवस्येन्द्रियाणां यो बुद्ध्युत्पादः तत्प्रत्यक्षमिति। सतामित्यत्र सत इत्येकवचनेनैव प्रस्तुतार्थसिद्धौ षष्ठीबहुवचनाभिधानम् बहूनामप्यर्थानां सम्बन्ध इन्द्रियस्य संयोगः क्वचन भवति इति ज्ञापनार्थम्। अत्र जैमिनीयं सूत्रमिदं "संप्रयोगे सति पुरुषस्येन्द्रियाणां बुद्धिजन्म तत्प्रत्यक्षं' इति। व्याख्या। सता विद्यमानेन वस्तुनेन्द्रियाणां सम्प्रयोगे सम्बन्धे सति पुरुषस्य यो ज्ञानोत्पादः तत्प्रत्यक्षम्। अयमत्र भावः। यद्विषयं विज्ञानं तेनार्थेन सम्प्रयोग इन्द्रियाणां प्रत्यक्षम्, प्रत्यक्षाभासं त्वन्यसंप्रयोगजं यथा मरुमरीचिकादिसंप्रयोगजं जलादिज्ञानमिति। अथवा सत्संप्रयोगजन्यं विद्यमानोपलम्भनत्वमुच्यते। तत्र सति विद्यमाने सम्यक्प्रयोगोऽर्थेष्विन्द्रियाणां व्यापारो योग्यता वा, न तु नैयायिकाभ्युपगत एव संयोगादिः। तस्मिन् सति शेष प्राग्वत्। इति शब्दः प्रत्यक्षलक्षणसमाप्तिसूचकः। गुणरत्न—तर्करहस्यदीपिका पृ.२९०-२९१

२—इति तपागणनभोऽङ्गणदिनमणिश्रीदेवसुन्दरसूरिशिष्यश्रीगुणरत्नसूरिविरचितायां तर्करहस्यदीपिकायाम्......॥ पृ. ४८ आदि,

३—अयं (षड्दर्शनसमुच्चयः) गुणरत्नसूरिणा मणिभद्रेण च विदुषा क्रमतो बृहत्त्या लघ्व्या च टीकया समलङ्कृतः मुद्रितश्च। पं० कल्याणविजय—धर्मसंग्रहणी पृ.१८

४-द्रष्टव्य परिशिष्ट (५)

ने प्रत्येक मत के विवेचन के प्रारम्भ में उस सम्प्रदाय के आचार्य, उनके लिङ्ग, वेष, आचार, देवता आदि का तथा अन्त में प्रमुख ग्रन्थों का उल्लेख किया है, उसी प्रकार लगभग उन्हीं शब्दों में गद्य में गुणरत्न ने भी किया है। इस प्रकार गुणरत्न की टीका हरिभद्र और राजशेखर दोनों की षड्दर्शनी का विस्तृत सङ्कलन है।

'तर्करहस्यदीपिका' मणिभद्र की लघुवृत्ति से अधिक विस्तृत एवं प्रामाणिक है। गुणरत्न ने प्रत्येक कारिका की व्याख्या करते समय उस-उस दर्शन के प्रामाणिक ग्रन्थों का प्रत्यक्ष प्रयोग किया है। यही कारण है कि उनकी व्याख्या मणिभद्र की व्याख्या से अधिक समीचीन एवं संगत हो गयी है, अतः यह मूलग्रन्थकार के अभिप्राय के अधिक निकट तथा निर्भ्रान्त है। जहाँ भी उन्होंने किसी आचार्य की पंक्तियाँ उद्धृत की हैं, वहीं उनकी व्याख्या भी यथासंभव दे दी है।

गुणरत्न की 'रहस्यदीपिका' का सर्वप्रथम प्रकाशन लुइगी सुआली (Luigi Suali) ने १९०५ ई० में कलकत्ता की एशियाटिक सोसायटी से कराया था। दूसरा प्रकाशन दृष्टिगोचर नहीं हुआ।

**विद्यातिलक और उनकी विवृति**—हरिभद्र के 'षड्दर्शनसमुच्चय' की तीसरी महत्त्वपूर्ण टीका 'विवृत्ति है'। इसके रचयिता श्रीविद्यातिलक हैं जिनका एक नाम सोमतिलक भी था। इनके उपनाम आदि का ज्ञान इनकी विवृति की पुष्पिका से होता है।[1] इनकी व्याख्या के उपोद्घात के अंश से भी ज्ञात होता है कि यह रुद्रपल्लीगण के थे, इनके गुरु श्रीसङ्घतिलकसूरि थे, और इन्होंने १३९२ वि० सम्वत् में १२५२ अनुष्टुप् परिमाण की टीका लिखी थी।[2] इस प्रकार समयक्रम में यह मणिभद्र के परवर्ती तथा

---

१—इतिश्रीयाकिनीमहत्तराधर्मसूनु—भवविरहाङ्कसुप्रसिद्धश्रीमज्जैनशासनाम्बरतल—मिहिरायमाणाचार्य-श्रीहरिभद्रसूरिसंदृब्धं श्रीषड्दर्शनसमुच्चयसूत्रं श्रीरुद्रपल्लीगण-गणेश-श्रीसङ्घतिलकसूरिशेखरपट्टप्रद्योतनाचार्यपुङ्गव-श्रीविद्यातिलकापरनाम-श्रीसोमतिलकसूरिवरविनिर्मिता व्याख्या च परिसमाप्ता। पृ. १५४

२—श्रीरुद्रपल्लीयगणे गणेशः श्रीचन्द्रसूरिर्गुणराशिरासीत्।
तद्बन्धुरिन्द्रप्रभकीर्तिसूरिर्जीयाच्चिरं श्रीविमलेन्दुसूरिः॥ १॥
नन्दन्तु श्रीगुरवः श्रीगुणशेखरमुनीश्वरास्तदनु।
श्रीसङ्घतिलकसूरिस्तत्पट्टे जयतु चिरमधुना॥ २॥
तत्पदपयोजभृंगो विद्यातिलको मुनिर्निजस्मृतये।
षड्दर्शनीयसूत्रे चक्रे विवृतिं समासेन॥ ३॥
वैक्रमेऽब्दे युग्मनन्दविश्वदेवप्रमाणिते। (१३९२)
आदित्यवर्धनपुरे शास्त्रमेतत् समर्थितम्॥ ५॥
सप्ताशीतिश्लोकसूत्रटीकामानं विनिश्चितम्।
सहस्रमेकं द्विशती द्वापञ्चाशदनुष्टुभाम्॥ ७॥

गुणरत्न के पूर्ववर्ती सिद्ध होते हैं । इनकी भी टीका में मणिभद्र की छाया सर्वत्र दृष्टिगोचर होती है ।

इस ग्रन्थ को सम्पादन करके श्री विजयप्रेमसूरि-पट्टप्रभावकाचार्य श्री विजयजम्बूसूरि ने वि० संवत् २००६ में अहमदाबाद से प्रकाशित कराया ।

**अन्य टीकायें**—इन तीन महत्त्वपूर्ण एवं प्रकाशित व्याख्याओं के अतिरिक्त गुणाकरसूरि और चारित्रसिंहगणि के द्वारा लिखित व्याख्याओं का भी उल्लेख मिलता है। हरिभद्रसूरि के किसी शिष्य ने 'अवचूरि' नाम की भी कोई टीका लिखी थी, किन्तु ये तीनों टीकायें दृष्टिगोचर नहीं हुई । इन तीन संस्कृत टीकाओं के अतिरिक्त अंग्रेजी भाषा में अनुवाद तथा टिप्पणियों के साथ सम्पादित करके केवल हरिभद्र की कारिकाओं को वालटेयर नगर के डा० के० सच्चिदानन्द मूर्ति ने टैगोर पब्लिशिंग हाउस, नेनाली, आंध्रप्रदेश से १९५७ ई० में प्रकाशित कराया था । इस अनुवाद तथा टिप्पणी में मणिभद्र की 'लघुवृत्ति' से प्राप्त सहायता को स्वीकार किया गया है ।

एक छोटे से ग्रन्थ पर छह-छह जैन आचार्यों द्वारा विस्तृत टीकाओं के लिखे जाने से हरिभद्रसूरि के प्रति उनकी श्रद्धा प्रकट होती है । एक टीकाकार के द्वारा टिप्पणी करके मार्ग प्रशस्त कर देने से लेखन में सरलता भी परवर्तियों की प्रेरणा का कारण हो सकती है ।

मकरसंक्रान्ति
वि० सं० २०३५

**—कामेश्वरनाथ मिश्र**

श्रीश्रीगौरकृष्णः शरणम्

# भूमिका

अंहः संहरदखिलं सकृदुदयादेव सकललोकस्य ।
तरणिरिव तिमिरजलधिं जयति जगन्मङ्गलं हरेर्नाम ।।

अयि षड्दर्शनीवल्लभाः !

लभतां ननु भवतामासेचनकतां चिररात्राय चिन्वानायास्तन्वानायाश्च हृद्यायाः किल वोऽस्याः षड्दर्शन्याः समुद्वेलोत्कण्ठोदधेरुद्ग्रीविकासहस्रप्रदानं श्रीमतामात्मदर्शनाय सौखप्रकटनिकता भवत्सु पदम् ।

न हि खलु सर्वदर्शनसंग्रहादिजातीयनिबन्धैः समं पास्पर्द्धदयं निबन्धो नामाकर्णनमात्रजनुर्भ्रमैर्भवादृशैर्हेलालवमपि जामितासध्रीचीनं नेयस्तत्त्वनिभालनमार्मिकतास्वयंवृतैः, नयनाञ्चलार्पणायासमात्रेण चेदमीयरहस्यमनुबोभुवतो भवन्तो भविष्यन्ति, कृतमर्थवादविडम्बनेन ।

अयञ्च निबन्धः सप्ताशीत्या पद्यैर्निर्मितो ग्रन्थकर्त्रा षड्दर्शनसमुच्चयनाम्ना प्रसेधितः, दर्शनपदार्थश्चैतादृशस्थले दृश्यते ज्ञायत आत्माऽनेनेति ज्ञानसामान्यार्थकात् पश्यतेः करणल्युटा निष्पन्नदर्शनपदजन्यज्ञानविषयः चेतनवस्तुविचारप्रवणागमात्मकः, दर्शनगतषट्संख्याविधायां तु तैर्थिकानां भूयांसि मतानि—

केचित् खलु पूर्वोत्तरमीमांसाद्वयं निरीश्वरसेश्वरसांख्यद्वयं षोडशसप्तपदार्थाख्यायिन्यायद्वयं चेति मिलितानि दर्शनषट्कं प्राहुः ।

अन्ये पुनः सौत्रान्तिक-वैभाषिक-योगाचार-माध्यमिक-प्रभेदबौद्धेन जैनलौकायतिकाभ्याञ्च पूर्वदर्शनषट्कं द्वादशदर्शनीं प्रतिजानते ।

परे तु मीमांसक-सांख्य-नैयायिक-बौद्ध-जैन-चार्वाकाणां दर्शनानि षड्दर्शनीं संगिरन्ते । प्रकृतनिबन्धकारस्तु—

बौद्धं नैयायिकं सांख्यं जैनं वैशेषिकं तथा ।
जैमिनीयञ्च नामानि दर्शनानाममून्यहो ।।

इति तृतीयकारिकायां प्रकारान्तरमेवान्वसरद् ।

अपराणि चापि दर्शनान्येकेऽमन्यन्त, यानि सर्वदर्शनसंग्रह-सर्वदर्शनशिरोमण्यादिनिबन्धेषु व्यक्तानि, परन्तु न ज्ञायते दर्शनविभागस्य स्वेच्छयैवेशानैस्तद्विभागकर्तृमहाभागैः केनागसाऽसौ तपस्विनी दर्शनसंख्यैतादृगपव्यवस्थाविपदमनायीति, कथं वा दोषैकदृग्भ्यो रोचतेऽप्ययमवधीरितनिजस्वरूपोऽपरिगणयद्भ्यो 'रसो वै स' इत्यादिप्रमाणमूर्धन्यनैकविधोपपत्तिप्रसाधितरसस्वरूपात्मप्रतिपादनपरभारतीयदर्शनम्, यतः—स्वसमभिव्याहृतपदार्थताऽवच्छेदकव्याप्यपरस्परासमानाधिकरणयावद्धर्म्मप्रकारकज्ञानानुकूलव्यापारात्मकं हि विभागं तज्ज्ञाः समभिप्रयन्ति ।

